सूर्यावर्त्तार्करसंरसंवासिंदुवारजम् ।
लांगलीमूलतोयंवात्र्यूपणंवापिचूर्णितम् ॥ २२ ॥
एतेयोगास्तुचत्वारःपूरणात्कृमिकर्णके ॥
कृमीन्निर्मूलयंत्याशुशतपद्यस्रपादिकान् ॥२३॥

अर्थ-सूर्यावर्तमें आकका रस वा सिन्दुवारका रस वा कालिहारीकी जडका रस वा त्रिकुटा पीसकर यह चार प्रयोग कानोंमें कृमि पडजाँय तो करना चाहिये यह बहुत शीघ्र कानोंके कीडे निर्मूल करता है तथा शतपदी अस्र पादिक को दूर करता है ॥ २२ ॥ २३ ॥

अथ नसारोगः ।

अर्शासिपीनसस्रावःक्वचिच्छ्लेष्मिणःपूययोः ।
रोगानासोद्भवास्तेषांक्षयोनस्यादिभिर्भवेत् ॥ २४ ॥

अर्थ-अर्श पीनस राधका निकलना तथा रुधिरका निकलना यह ना रोग हैं नस्यादि देनेसे यह रोग नाशको प्राप्त होते हैं ॥ २४ ॥

गुडमरिचविमिश्रंपीतमाशुप्रकामं
हरतिदधिनराणांपीनसंदुर्निवारम् ।
यदितुसघृतमन्नंश्लक्ष्णगोधूमचूर्णैः
कृतमुपहरतेसौतत्कुतोस्यावकाशः ॥ २५ ॥

अर्थ-गुड और कालीमिरच मिलाकर दही पीनेसे महाकठिन पीनसरोग दूर होता है और यदि घृतसहित गेहूंका चूर्ण प्रतिदिन सेवन किया जाय तो यह किसी प्रकार नहीं ठहर सकती ॥ २५ ॥

पाठाद्विरजनीमूर्व्वापिप्पलीजातिपल्लवैः ।
दंत्यायत्तैलंसंसिद्धंनस्यतःपीनसापहम् ॥ २६ ॥

अर्थ-पाठा दोनों हल्दी मूर्वा पीपल जाईके पत्ते दंती-मूल, इनसे तेल तयार कर पके पीनसमें नास देनेसे पीनसरोग दूर होता है ॥ २६ ॥

नासाशोपेक्षीरपानंससितंचप्रशस्यते।
सवचंचूर्णमाघ्रायवाससापोटलीकृतम् ॥
कारवीवस्त्रबद्धावाप्रतिश्यायमपोहति ॥ २७ ॥

अर्थ-नासाके शोषमें मिश्री डालकर क्षीरपान करे अथवा वचका चूर्ण कर कपडेकी पोटलीमें रख सूंघे अथवा करोंजी कपडेमें बांध सूंघनेसे जुखाम दूर होता है ॥ २७ ॥

अथ मुखरोगः।

सरक्तःकुपितःश्लेष्माकरोत्यास्यगदान्बहून्।
दौर्गंध्यपिडकापाकजिह्वादोषान्समासतः ॥ २८ ॥

अर्थ-रक्तसहित श्लेष्मा कुपित होकर मुखमें अनेक प्रकारके रोग उत्पन्न करता है जैसे दुर्गंध, पिडिका, मुखपाक, जिह्वारोग यह संक्षेपसे कहे हैं ॥ २८ ॥

मुखरोगेषुसर्वेषुक्षिपेन्मूलंपुनर्नवा।
तस्यमूलप्रपातेनमुखरोगःप्रशाम्यति ॥ २९ ॥

अर्थ-सब प्रकारके मुखरोगोंमें पुनर्नवाकी जड मुखमें डालनी चाहिये इसके डालनेसे मुखरोग शान्त होते हैं ॥ २९ ॥

जातीपत्रामृताद्राक्षादेवदारुफलत्रिकैः।
क्वाथःक्षौद्रयुतःशीतोगण्डूषोमुखपाकजित् ॥ ३० ॥

अर्थ-जाईके पत्ते, गिलोय, दाख, देवदारु, त्रिफला इनका काढा कर शहदके साथ ठंढा कर पिये तो मुख पकना बंद हो ॥ ३० ॥

कांचनारत्वचःक्काथःप्रातर्गंडूषकेधृतः ।
जिह्वादारणकंहन्तिस्फोटानपिरुजाकरान् ॥ ३१ ॥

अर्थ-श्वेतकचनारकी छालका काढा कर प्रातःकाल ठंढा कर कुल्ला करै तो जिह्वाका फटना फुनसी छाले जो मुखमें होवें सब दूर होते हैं ॥ ३१ ॥

एलामधूच्छिष्टगुडेनपक्कंतैलंघृतंवाविनिहन्तिलेपात् ।
त्वग्भेदपारुष्यरुजोऽधरस्यपूयास्रसंस्रावमपिप्रसह्य३२॥

अर्थ-इलायची मोम यह गुडमें पकाकर तेल वा घृत मिलाकर लेप करनेसे होठोंका फटना पीडा राधका निकलना रुधिरका निकलना आदि रोग दूर होते हैं ॥ ३२ ॥

भद्रमुस्ताभयाव्योषविडंगारिष्टपल्लवैः ।
गोमूत्रपिष्टांगुटिकांछायाशुष्कांप्रलेपयेत् ॥ ३३ ॥

अर्थ-और नागरमोथा, हरड, त्रिकुटा, वायविडंग, नीमके पत्ते इनको गोमूत्रसे पीस वटी कर छायामें सुखाले ३३

तांनिधायमुखेसुप्याच्चलदंतातुरोनरः ।
नातःपरतरंकिञ्चिच्चलदंतस्यभेषजम् ॥ ३४ ॥

अर्थ-दांत हिलनेमें और दांतोंकी पीडामें इसको मुखमें डाले और सोरहै इससे अधिक दांत हिलनेकी पीडा दूर करनेवाली कोई औषधी नहीं है ॥ ३४ ॥

जातीपत्रपुनर्नवागजकणाकोरंगकुष्ठंवचा-
शुंठीदीप्यहरीतकीसमकृतंचूर्णंमुखेधारितम् ।
वातघ्नंकृमिदन्तशूलशमनंदुर्गंधिदोषापहं
शैथिल्यक्षयकारिदंतपटुतावीजंचजात्यादिकम् ३५

अर्थ-जाईके पत्ते पुनर्नवा गजपीपल छोटी इलायची कूठ वच सोंठ अजवायन हरड इनको समान भाग ले चूर्ण कर मुखमें रखनेसे वात, कृमि, दन्तशूल, दुर्गन्धिदोष, शिथिलता अर्थात् दांतोंका हिलना आदि रोग दूर होतेहैं तथा जाईके बीजभी दांतोंको दृढ करतेहैं ॥ ३५ ॥

कृष्णजीरककुष्ठेन्द्रयवचर्वणतस्त्र्यहात् ।
मुखपाकव्रणक्लेददौर्गंध्यमुपशाम्यति ॥ ३६ ॥

अर्थ-पीपल जीरा कूठ इन्द्रजौ इनके चबानेसे तीन दिनके मुखपाक मुखव्रण मुखका चिकटापन और दुर्गन्ध यह सब दूर होता है ॥ ३६ ॥

तेजोवतींदारुनिशांसकृष्णां
यवाग्रजंतार्क्ष्यगिरिंचपाठाम् ।
क्षौद्रेणकुर्याद्गुटिकां मुखेन
तांधारयेत्सर्वगलामयघ्नीम् ॥ ३७ ॥

अर्थ-गजपीपल, दारुहलदी, हलदी, पीपल, जवाखार, रसौत, पाठा इनको पीस शहद मिलाकर गुटिका मुखमें रखनेसे सम्पूर्ण गलेके रोग दूर होतेहैं ॥ ३७ ॥

तांबूलमध्यस्थितचूर्णकेनदग्धंमुखंयस्यभवेत्कथंचित् ।
तैलेनगंडूषमसौविदध्यादाम्लारनालेनपुनःपुनर्वा ३८॥

अर्थ-जिसका मुख ताम्बूलमें चूना अधिक लगनेसे फटगयाहो वह तेलसे कुल्ला करे अथवा इम्ली सिरकेसे वारंवार कुल्ला करे ॥ ३८ ॥

अथ स्त्रीरोगाः । तत्रादौ कुसुमजननविधिः ।

सगुडःश्यामतिलानांकाथःपीतःसुशीतलोनार्याः ।
जनयतिकुसुमंसहसागतमपिसुचिरंनिरातंकम् ॥ ३९ ॥

अर्थ-अब स्त्रीरोग कहते हैं यदि स्त्री रजोवती न होती हो तो गुडके साथ काले तिलोंका काढा कर ठंढा करके पिये तो बहुतकालसे रजोवती न होनेवाली स्त्रीभी रजोवती होय ॥ ३९ ॥

अथ गर्भस्थितिः ।

विधिनामातुलुंगस्यबीजानिसकलानितु ।
ऋत्वंतेदुग्धपिष्टानिपीत्वाप्नोत्यबलासुतम् ॥ ४० ॥

अर्थ-अब गर्भस्थिति कहते हैं बिजौरे नींबूके बीज दूधमें पीसकर ऋतुके अनन्तर चौथेदिन पीनेसे स्त्रीके गर्भकी स्थिति होती है ॥ ४० ॥

नागकेशरमेकंतुपिष्ट्वाक्षीरेणयावलाम् ।
पिबेत्सासुतमाप्नोतिऋत्वंतेचिरजीविनम् ॥ ४१ ॥

अर्थ-एक नागकेशरही अतिबलाके संग पीसकर दूधके साथ ऋतुके अन्तमें पीनेसे स्त्री चिरजीवी पुत्रको प्राप्त होतीहैं इसमें संदेह नहीं ॥ ४१ ॥

पुष्योद्धृतंलक्ष्मणायामूलंपिष्टंचकन्यया ।
ऋत्वंतेघृतदुग्धाभ्यांपीत्वाप्नोत्यबलासुतम् ॥ ४२ ॥

अर्थ-पुष्यनक्षत्रपर लक्ष्मणा ( श्वेतभटकटैया कटेरी ) इसके मूल कन्याके हाथसे उखाडके लाकर पिसावे उसको ऋतुके अन्तमें घी और दूधके साथ पीनेसे अबला पुत्रको प्राप्त होतीहै ॥ ४२ ॥

काथेनहयगंधायाःसाधितंसघृतंपयः ।
प्रातःस्नात्वाबलापीत्वागर्भंधत्तेनसंशयः ॥ ४३ ॥

अर्थ-असगंधके काढेके साथ गायका दूध औटाकर इसमें घी डाल ऋतुस्नान कर चौथे दिन स्त्री पानकर तो गर्भ धारण करती है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ४३ ॥

शिवलिंगीफलमेकमृत्वंतेयावलागिलति ।
वंध्यापिपुत्ररत्नंलभेतसानात्रसंदेहः ॥ ४४ ॥

अर्थ-जो स्त्री ऋतुके अन्तमें एक शिवलिंगीके फलको निगलले वह वंध्याभी पुत्रको उत्पन्न करे इसमें संदेह नहीं ॥ ४४ ॥

अथ गर्भसंरक्षणम् ।

पततंस्तंभयेद्गर्भंकुलालकरमृत्तिका ।
कंकतीमूलमाबद्धंकुमारीसूत्रकैर्हढम् ॥ ४५ ॥

अर्थ-जो कुम्हार बर्तन बनाते समय हाथ पोंछता जाता है उस मट्टीको पीनेसे गिरता हुआ गर्भ थम जाता है ॥४५॥

कटिदेशोनितंविन्यागर्भःस्तंभयतिध्रुवम् ।
कुशकाशोरुबूकाणांमूलैर्गोक्षुरकस्यच ॥
शृतंदुग्धंसितायुक्तंगर्भिण्याःशूलनुत्परम् ॥ ४६ ॥

अर्थ-खरेंटीकी जड कॉरी कन्याके कते सूतमें कमरमें बांधनेसे गिरताहुआ गर्भ थम जाता है कुश काश लाल एरण्डकी जड और गोखरू यह दूधमें औटाकर मिश्री डालकर पिये तो गर्भिणीकी पीडा दूर हो ॥ ४६ ॥

ह्रीवेरारलुरक्तचंदनबलाधान्याकवत्सादनी-
मुस्तोशीरयवासपर्प्पटविपाकाथंपिवेद्गर्भिणी ।
नानाव्याधियुतातिसारगदकेत्वस्रस्रुतौवाज्वरे
योगोयंमुनिभिःपरानिगदितःशास्त्रामयेप्युत्तमः ॥

अर्थ-ह्रीवेर सोनापाठा लाल चन्दन बरियारा धनिया गिलोय नागरमोथा खस जवासा पित्तपापडा और अतीस इनका काढा गर्भिणी पिये तो अनेक रंगकी पीडासहित अतिसार तथा रक्तप्रवाह ज्वर और सूतिकारोग नाश करनेमें यह उत्तम प्रयोग है ॥ ४७ ॥

अथ सुखप्रसवौषधम् ।

मातुलुंगस्यमूलानिमधुकंमधुसंयुतम् ।
घृतेनसहपातव्यंसुखंनारीप्रसूयते ॥ ४८ ॥

अर्थ-बिजोरेकी जड मुलैठीका चूरन शहद घीके साथ पियावे तो स्त्री सुखसे प्रसूति होगी ॥ ४८ ॥

गुंजामूलस्यखंडानिसप्तसप्तदलानिच ।
खंडितानिकटिस्थानिसुप्रसूतिंप्रकुर्वते ॥ ४९ ॥

अर्थ-चौंटलीकी जडके साथ सात टुकडे और सात पत्ते कमरमें बांधनेसे स्त्री सुखसे प्रसववती होगी ॥ ४९ ॥

बाणपुंखजटावाथविशल्यंकुरुतेंगनाम् ।
कलापक्षार्कऋतुदिङ्मन्वष्टाष्टादशांबुधीन् ॥ ५० ॥
विलिखेन्नवकोष्टेपुत्रिंशाख्यंयंत्रमुत्तमम् ॥
सुखंप्रसूयतेनारीदृष्ट्वावाचक्रवर्धनम् ॥ ५१ ॥

अर्थ-अथवा उभयतो तीसका यंत्र लिखकर मिट्टीके शरावमें रखकर धूप देकर दिखावै तो स्त्री सुखसे प्रसूति होगी उसका क्रम यह है कि क्रमसे नौ कोठोंमें नीचे लिखे पत्रके अनुसार भरे तीसका यंत्र होगा इसीका आधा करनेसे पन्द्रहका यंत्र [illegible] दिखावै वा-चक्रवर्द्धनयंत्र लिखै ॥ ५०॥५१ ॥

| | | |
|---|---|---|
| ४ | १४ | १२ |
| १८ | १० | २ |
| ८ | ६ | १६ |

अथ अपरापातनविधिः।

कचवेष्टितयांगुल्याघृष्टेकंठेसुखंपतत्यपरा।
मूलेनलांगलक्यासंलिप्तेपाणिपादेवा ॥ ५२ ॥

अर्थ-बालोंसे वेष्टन कीहुई अंगुलीसे कंठमें घिसनै अथवा कलिहारीकी जडको पीस हाथ पैरोंमें लगानेसें गर्भ मुक्त होताहै ॥ ५२ ॥

अथ सूतिकारोगः।

अंगमर्दोज्वरःकंपःपिपासागुरुगात्रता।
शोथःशूलातिसारोचसूतिकारोगलक्षणम् ॥ ५३ ॥

अर्थ-अंगमर्द ज्वर कंप पिपासा शरीरका भारीपन शोथ शूल अतिसारका होना यह सूतिकारोगके लक्षण हैं ॥५३॥

दशमूलीशृतंतोयंकवोष्णंपिप्पलीयुतम्।
पीतंतत्सूतिकारोगमुदग्रमपिकृंतति ॥ ५४ ॥

अर्थ-दशमूलका काढा कर उसमें पीपल डाल कुछ गरम कर पीनेसे बढा हुआभी सूतिकारोग शान्त हो जाताहै ५४॥

नागरस्यपलान्यष्टौघृतस्यपलविंशतिः।
क्षीराढकेनसंयुक्तंखंडस्यार्द्धंतुलांपचेत् ॥ ५५ ॥

अर्थ-सोंठ आठ पल घी बीस पल दूध एक आढक २५६ तोले लेकर इसमें आधी तुला (२०० तोले) बूरा डालकर पकावै ॥ ५५ ॥

शतावरीस्कंधयोर्धनियसुगंधिपत्रिका।
कारवीमसिचव्याग्निमुस्तानांचपलंपलम् ॥ ५६ ॥
शुद्धाभ्रकायसंयोज्यंत्रिपलंचपृथक्पृथक्।
स्वर्णतारंततोयोज्यंयथाचाग्निबलंभवेत् ॥ ५७ ॥

लेहीभूतमिदंसिद्धंघृतभाण्डेनिधापयेत् ।
तद्यथाग्निबलंखादेत्सूतिकातुविशेषतः ॥ ५८ ॥
वल्यंवर्ण्यंतथायुष्यंवलीपलितनाशनम् ।
वयसःस्थापनंहृद्यंमन्दाग्निदीपनंपरम् ॥ ५९ ॥
आमवातप्रशमनंसौभाग्यकरमुत्तमम् ।
मक्कल्लशूलशमनंसूतिकारोगनाशनम् ॥ ६० ॥

अर्थ-सौंफ जीरा त्रिकुटा तज पत्रज इलायची अजवायन चिरौंजी निर्गुण्डी चव्य चीता नागरमोथा यह सब एकएक पल ले और शुद्ध अभ्रक ले पृथक् २ तीनतीन पल ले यह सब वस्तु इसमें डालदे और जब यह लेहीभूत अर्थात् चाटनेकी समान होजाय तब इसको घृतके पात्रमें रखले इसको सूतिका अपने अग्नि बलके अनुसार खाय तो बल वर्ण बढ़े आयुकी वृद्धि और वली तथा पलित रोगका नाश होताहै यह अवस्थाकास्थापन करनेवाला दिव्य हृदयको आनंद बल देनेवाला मन्दाग्निको दीप्त करनेवाला आमवातका दूर करनेवाला सौभाग्य करनेवाला उत्तम मक्कल्लशूल शान्त करनेवाला और सूतिकारोगनाशक है ॥५६-६०॥

आर्द्रहेमफलंपिष्ट्वाकटुतैलंचतुर्गुणम् ।
विपचेद्घटिकायुग्मंतत्तैलंहेमसुन्दरम् ॥
दुष्टप्रस्वेदशमनंसूतिकारोगनाशनम् ॥ ६१ ॥

अर्थ-गीले धतूरेके फल पीसकर उसमें चौगुना कडवा ल डालकर पकावे इसप्रकार दोघडीमें यह हेमसुन्दर तेल बनजायगा यह दुष्ट प्रस्वेद (पसीने) का शान्त करने· ाला तथा सूतिकारोगको दूर करताहै ॥ ६१ ॥

अथ क्षीरविवर्द्धनम् ।

शतावरीक्षीरपिष्टापीतास्तन्यविवर्द्धिनी ।
कवोष्णंकर्णयापीतंक्षीरंक्षीरविवर्द्धनम् ॥ ६२ ॥
विदारीकंदस्वरसंपिबेद्वास्तन्यवर्द्धनम् ।
सहारिद्रंकुमार्यास्तुमूलंपानीयपेषितम् ॥
स्तनरोगंहन्तिलेपात्किंवाकर्कोटिकाजटा ॥ ६३ ॥

अर्थ-दूधके बढानेको शतावरीको दूधमें पीसकर पिये अथवा गरम दूधके साथ पीपलका चूर्ण पिये अथवा भुल-भुलाकर मुई कुम्हडा पिये अथवा विदारीकंदका स्वरस पिये हलदीके सहित घीकुवाँरकी जड पीस स्तनपर लेप करनेसे स्तनरोग दूर होतेहैं कर्कोटक जटामांसीका लेप करें तो क्या कहना है ? ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

अथ प्रदरः ।

अतिमार्गातिगमनप्रभूतसुरतादिभिः ।
प्रदरोजायतेस्त्रीणांयोनिरक्तस्रुतिःपृथुः ॥ ६४ ॥

अर्थ-अतिमार्गमें चलनेसे बहुत मैथुन करनेसे स्त्रियोंके प्रदररोग होताहै इसमें योनिमार्गसे रक्त बहताहै ॥ ६४ ॥

रक्तपूगीफलंमाजूफलंचैवरसांजनम् ।
धात्रीपुष्पंमोचरसंतंदुलामूलगैरिके ॥ ६५ ॥
एतेषांसमभागानांपलार्द्धमितिचूर्णकम् ।
प्रदरार्त्तापिबेन्नारीप्रत्यहंतंदुलांबुना ॥ ६६ ॥

अर्थ-लालपूगीफल माजूफल रसौत धायके फूल मोच-रस चौराईकी जड गेरू इनको बराबर लेकर इनका चूर्ण

करले चावलके जलके साथ आधेपल प्रतिदिन प्रदररोग-वाली स्त्रीको पिलावै तो रोग शान्त हो ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

तंडुलीयकमूलंहितंडुलांबुप्रपेषितम् ।
सताक्ष्यशैलंसक्षौद्रंप्रपीतंप्रदरंजयेत् ॥ ६७ ॥

अर्थ–चौलाईकी जडको चावलोंके पानीके साथ पीस: कर इसमें रसोत और शहद डालकर पिये तो प्रदर दूर हो६७

पिष्टंतंडुलतोयेनकुशमूलंससारघम् ।
सरसांजनमापीयप्रदरंत्रिदिनाज्जयेत् ॥ ६८ ॥

अर्थ–चावलके धोवनके जलसे कुशाका मूल पान कर-नेसे तीन दिनमें प्रदररोग दूर हो ॥ ६८ ॥

जीरकप्रस्थमेकंतुक्षीरंद्व्याढकमेवच ।
प्रस्थार्द्धंलोध्रघृतयोःपचेन्मंदेनवह्निना ॥ ६९ ॥
लेहीभूतेथशीतेत्रसिताप्रस्थंविनिक्षिपेत् ।
चातुर्जातकणाविश्वमजाजीमुस्तवालकम् ॥ ७० ॥
दाडिमंरसजंधान्यरजनीपटवासकम् ।
वंशजंचतवक्षीरीप्रत्येकंशुक्तिसम्मितम् ॥ ७१ ॥
जीरकस्यावलेहोयंप्रदरापहरःपरः ।
ज्वराबल्यारुचिश्वासतृष्णादाहक्षयापहः ॥ ७२ ॥
भूम्यामलकमूलंतुपीतंतंडुलवारिणा ।
द्विवैरेवदिनैर्नार्याःप्रदरंदुस्तरंजयेत् ॥ ७३ ॥

अर्थ–जीरा सफेद १ प्रस्थ ( १ सेर ) दूध गायका २ आढक ( ८ सेर ) आधे प्रस्थ गोका घी और लोध इसको अग्निसे पकावै. यह गाढा हो जाय तब इसमें सेरभर

मिश्री डाले पीछे तज पत्रज इलायची नागकेशर पीपल सोंठ कालाजीरा नागरमोथा सुगन्धवाला दाडिमीका रस काकजंघा हलदी चिरौंजी अडूसा वंशलोचन तवाखीर यह प्रत्येक एकएक शुक्ति ( ४ तोले ) ले यह जीरक अवलेह प्रदररोगका हरनेवाला है ज्वर नैर्बल्य अरुचि श्वास तृष्णा दाह क्षयको दूर करनेवाला है तथा भुइँआमलेकी जड चावलोंके धोवनकेसाथ पीनेसे दोतीन दिनमेंही प्रदररोग दूर होजायगा ॥ ६९ ॥ ७० ॥ ७१ ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

तालीसगैरिकेपीतेबिडालपदमात्रकेः ।
शीतांबुना चतुर्थेह्निवंध्यास्त्रींकुरुतेभृशम् ॥ ७४ ॥

अर्थ–तालीसके पत्ते गेरू यह दोनों दो तोले शीतल जलके साथ चार दिन पीनेसे स्त्री बांझ होतीहै ॥ ७४ ॥

पालाशबीजमध्वाज्यलेपात्सामर्थ्ययोगतः ।
योनिमध्येऋतौगर्भंधत्तेस्त्रीनकदाचन ॥ ७५ ॥

अर्थ–ढाकके बीज शहद घृत यह तीनों वस्तु ऋतुके समय स्त्री योनिमें रक्खै तो फिर कभी गर्भ न रहै ॥ ७५ ॥

धत्तूरमूलिकापुष्येगृहीताकटिसंस्थिता ।
गर्भंनिवारयत्येवरंडावेश्यादियोषिताम् ॥ ७६ ॥

अर्थ–धतूरेकी मूली पुष्यनक्षत्रपर लेकर कमरमें बांधनेसे रंडावेश्यादि स्त्रियोंका गर्भ निवारण होताहै ॥ ७६ ॥

गृंजनस्यचबीजानितिलकारविके अपि ।
गुडेनभुक्तमेतद्धुगर्भंपातयतिध्रुवम् ॥ ७७ ॥

अर्थ–गाजरके बीज तिल चिरौंजी यह गुडके साथ खानेसे अवश्य गर्भका पात करताहै ॥ ७७ ॥

अथ स्तनदृढीकरणम्।

श्रीपर्णीरसकल्काभ्यांतैलंसिद्धंतिलोद्भवम्।
तत्तैलंतूलकेनैवस्तनस्योपरिदापयेत्।
पतिताबुत्थितौस्यातामंगनायाःपयोधरौ ॥ ७८ ॥

अर्थ-बिजौरेके रस और कल्कके रसके संग उसमें तिलोंका तेल सिद्ध कर रूई उस तेलमें भिजोकर स्तनोंके ऊपर लगावे तौ गिरेहुए स्तन उठिआतेहैं ॥ ७८ ॥

अथ योनिसंकोचीकरणम्।

भंगापोटलिकांदत्त्वाप्रहरंकाममंदिरे।
शतवारंप्रसूतापिपुनर्भवतिकन्यका ॥ ७९ ॥

अर्थ-भंगकी पोटली बनाकर योनिमें एक प्रहरतक धरे सौवारकी प्रसूता स्त्रीकी योनि कन्याकी समान हो जाय ॥ ७९ ॥

मोचरससूक्ष्मचूर्णक्षितंयोनौस्थितंप्रहरम्।
शतवारप्रसूतायाअपियोनिःसूक्ष्मरंध्रास्यात् ॥८०॥

अर्थ-मोचरसका चूर्ण कर योनिमें प्रहरतक लगा रखनेसे सौवार प्रसूता हुई स्त्रीकी योनिभी संकुचित होजाती है ॥ ८० ॥

अथ योनिनिर्लोमीकरणम्।

कर्पूरभल्लातकशंखचूर्णक्षारोयवानीमजमोदकंच।
तलंविपक्वंहरितालमिश्रंलोमानिनिर्मूलयतिक्षणेन ८१॥

अर्थ-योनि निर्लोम करनेकी विधि कपूर भिलावा शंखका चूर्ण सज्जीखार अजवायन अजमोद इनको तेलमें पकाकर हरताल मिलाय सिद्ध करे तो क्षण मात्रमें लगानेसे लोम निर्मूल होजाते हैं ॥ ८१ ॥

अथ बालकरोगः ।

त्रिविधः कथितो बालःक्षीरान्नोभयवर्त्तकः ।
स्वास्थ्यंताभ्यामदुष्टाभ्यांदुष्टाभ्यांरोगसंभवः ॥ ८२ ॥

अर्थ-बालक तीन प्रकारके होतेहैं एक तो केवल दूध पीनेवाले दूसरे दूध और अन्न खानेवाले तीसरे केवल अन्न खानेवाले जो अन्न और दूध शुद्ध हुए तो स्वस्थता होतीहै बालक नीरोगी रहताहै और दूषित होनेसे रोगी होताहै ॥ ८२ ॥

भैषज्यंपूर्वमुद्दिष्टंमहतायज्ज्वरादिषु ।
देयंतदेवबालेपिमात्राकिंतुकनीयसा ॥ ८३ ॥

अर्थ-ज्वरादिकोंमें जो हमने पहले औषधी कही है वही देनी चाहिये परन्तु बालकोंको थोडी मात्राकी औषधी देनी ॥ ८३ ॥

विडंगफलमात्रंतुजातमात्रस्यभेषजम ।
मासेमासेप्रयोक्तव्यंविडंगानांविवर्द्धनम् ॥ ८४ ॥

अर्थ-तुरतके उत्पन्न हुए बालकको विडंगके फलकी बराबर औषधी देनी चाहिये और जितनी जितनी महीनेकी अवस्था उसकी बढती जाय उतनीही मात्रा बढानी चाहिये अर्थात् दूसरे महीनेमें दो वायविडङ्ग फलके बराबर दे ॥ ८४ ॥

अब्दादूर्ध्वंकुमाराणांदद्यात्कोलास्थिमात्रकम् ।
क्षीरादस्यौषधंधात्र्यांक्षीरान्नादस्यचोभयोः॥ ८५ ॥
सर्वंनिवार्यतेबालेनस्तन्यंवार्य्यतेक्वचित् ।
नाभिपाकेनिशालोध्रप्रियंगुमधुकैःशृतम् ।
तैलमभ्यंजनेशस्तमेभिर्वाप्यवचूर्णनम् ॥ ८६ ॥

बालोयोचिरजातःस्तन्यंगृह्णातिनोतदातस्य ॥
सैन्धवधात्रीमधुघृतपथ्याकल्केनघर्षयेज्जिह्वाम् ८७
पीतंपीतंवमतियःस्तन्यंतन्मधुसर्पिषा ॥
द्विवार्त्ताकीफलरसंपंचकोलंचलेहयेत् ॥ ८८ ॥
सक्षौद्रशर्करातिक्तालीढाबालज्वरंजयेत् ॥ ८९ ॥

अर्थ–एक वर्षकी अवस्थासे जिसकी अधिक अवस्था हो उसे बेरकी मींगीके परिमाण औषधि देनी चाहिये-जो केवल दूध पीता हो तो इसकी धायकोभी औषधी देनी चाहिये बालकको दूधमें औषधी दे अन्न खाता हो तो अन्न हीके साथ औषधी दे पथ्यमें सर्ववस्तु वर्जित हैं परन्तु माताका दूध वर्जित नहीं है नाभि पकी होय तो हलदी लोध प्रियंगु मुलैठा इनसे सिद्ध किया तेल उसपर लगाना अथवा इनका चूरन बुरकाना चाहिये जो अल्प कालका उत्पन्न हुआ बालक माताका दूध न पीता होय उसकी जीभपर सैंधा धवईके फूल शहद घी और हरड पीसकर शनैः उंगलीसे लगावे जो बालक माताका दूध पीकर वारंवार वमन करे उसको भटकटैया और वनभटेका रस पीपल पीपलामूल चव्य चित्रक और सोंठका चूरन शहद और घीके साथ चटावे शहद बूरा यह पाठ संग मिलाकर चाटनेसे वातज्वरको दूर करता है ॥ ८५ ॥ ८६ ॥ ८७ ॥ ८८ ॥ ८९ ॥

शृंग्यब्दकृष्णातिविषांविचूर्ण्य
लेहंविदध्यान्मधुनाशिशूनाम् ।
कासज्वरच्छर्दिभिरर्दितानां
समाक्षिकांवातिविषामथैकाम् ॥ ९० ॥

अर्थ-काकडासींगी नागरमोथा पीपल अतीस इनका चूर्ण कर शहदके साथ चाटे अथवा एक अतीसहीका चूरन शहदके साथ चटानेसे बालककी खांसी ज्वर और वांति दूर होती है ॥ ९० ॥

नागरातिविषामुस्तावालकेंद्रयवैःशृतम् ।
कुमारं पाययेत्प्रातःसर्वातीसारनाशनम् ॥ ९१ ॥

अर्थ-सोंठ अतीस नागरमोथा सुगंधवाला इन्द्रजौ इनका काढा कर प्रातःकाल बालकको पिलावै तो सम्पूर्ण अतिसाररोग दूर होते हैं ॥ ९१ ॥

घनकृष्णारुणाशृंगीचूर्णक्षौद्रेणयोजितम् ।
शिशोर्ज्वरातिसारघ्नंकासश्वासवमीहरम् ॥ ९२ ॥

अर्थ-नागरमोथा पीपल अतीस और काकडासींगी इनका चूरन शहदके साथ बालकको चटावै तो बालकका ज्वर अतिसार कास श्वास और वमन दूर होतीहै ॥९२ ॥

पुष्करातिविषायासकणाशृंगीरजोलिहेत् ।
मधुनामुच्यतेबालः कासैःपंचभिरुच्छ्रितैः ॥ ९३ ॥
तुगाचक्षौद्रसंलीढाकासश्वासौशिशोर्जयेत् ।
चूर्णकटुकरोहिण्यामधुनासहयोजितम् ॥ ९४ ॥
हिक्कांप्रशमयेत्क्षिप्रंशिशोश्छर्दिंचदुस्तराम् ।
कणोपणसिताक्षौद्रसूक्ष्मैलासैंधवैःकृतः ॥ ९५ ॥
मूत्रग्रहेप्रदातव्योबालानांलेहउत्तमः ।
मुखपाकस्यतुश्रेष्ठोलेपस्त्वश्वत्थकल्कजः ॥ ९६ ॥

अर्थ-पुष्करमूल अतीस काकडासींगी पीपल और धमासेका चूरन शहदसे चाटै तो बालककी पांच प्रकारकी

खांसी दूर हो कुटकी वंशलोचन शहदके साथ चाटनेसे बालककी खांसी और श्वासरोग दूर होताहै अथवा कुटकी; का चूर्ण कर शहदके साथ चाटनेसे बालककी हिचकी और कठिन छर्दि दूर होती है पीपल मिरच मिश्री शहद छोटी इलायची और सैंधा इनका अवलेह करके देनेसे बालकका मूत्रावरोध दूर होताहै बालकके मुखपाकपर पीपलकी छाल पीसकर लेप करै ॥ ९३ ॥ ९४ ॥ ९५ ॥ ९६ ॥

मुखपाकेतुवालानामाम्रसारमयोरजः ।
छुच्छुन्दरीमलोमापोहारिद्राविल्वपत्रकम् ॥ ९७ ॥
सगुग्गुलंयवंचैवधूपनंयःप्रयोजयेत् ।
निहन्तिरोदनंरात्रौवालकस्यनसंशयः ॥ ९८ ॥

अर्थ—अथवा आमका रस वा गोंद उत्तम है छछूंदरकी बीट उरद हलदी बेलपत्र गूगल इनकी देनेसे जो बालक रातमें रोवे उसका रोना बंद हो ॥ ९७ ॥ ९८ ॥

अथ ग्रहग्रस्तबालकोपचारः ।

क्षणादुद्विजतेवालःक्षणाद्भ्रमतिरोदिति ।
नखैर्दन्तैर्दारयतिधात्रीमात्मानमेवच ॥ ९९ ॥
ऊर्ध्वंनिरीक्षतेदन्तान्खादेत्कूजतिजृंभते ।
क्षामांगोनिशिजागर्त्तिशून्यांगोभिन्नविड्ज्वरः १००

अर्थ-जो बालक क्षणमें डरनेलगे क्षणमें रोनेलगे नाखून और दांतोंसे कभी माताको और कभी अपनेको विदीर्ण करनेलगे ऊपरको देखे दांतोंको बजावे रोवे बारंबार जंभाई ले दुबला होजाय रातको जागे शून्य शरीर भिन्न विट ज्वरसे व्याकुल हो ॥ ९९ ॥ ॥ १०० ॥

सामान्यग्रहजुष्टानांलक्षणंसमुदाहृतम् ।
सभेदकूलद्वयमृत्तिकायामूर्तिंविधायैककरप्रमाणाम् ॥
त्रिलोचनांशूलकपालपाणिंजटाधरांरुद्रतनुंदधानाम् ।
भुजंगभूषांभसितोज्ज्वलांगीमंगीकृताशेषललामलीलां

अर्थ-यह सामान्य ग्रहग्रस्त बालकोंके लक्षण हैं (उपचार) नदीके दोनों किनारेकी मृत्तिका लावै उसकी एकहाथ प्रमाण मूर्ति बनावे। तीन नेत्र शूल और कपाल हाथमें लिये जटाजूटयुक्त रुद्र शरीर धारण किये भुजंगसे भूषित भस्म लगाये सम्पूर्ण मनोहर लीलाको अंगीकार किये ॥ १ ॥

अत्रमूर्त्तौसमावाह्यरुद्रंसर्वग्रहाधिपम् ।
नंदादिपूतनायुक्तंपूजयेच्चंदनादिभिः ॥ २ ॥
विरच्यतण्डुलैश्चूर्णैश्चतुरस्त्रंकरोन्मितम् ।
तत्रसंस्थाप्यपूर्वस्यांतांतदर्चाविधिंचरेत् ॥
तत्तन्मंत्रैर्विचित्रैश्चनानोपकरणादिभिः ॥ ३ ॥

अर्थ-इसमूर्तिमें ग्रहपति रुद्रका आवाहन करे नंद आदि पूतनासे युक्त चंदनादिसे पूजन करे चावलोंका चूर्ण करे चौकोन मंडल एक हाथके प्रमाणमें बनावे वहां पूर्वकी और मूर्त्तिको स्थापित कर उसकी पूजा करे वह वह विधानके मंत्र पढकर अनेक सामग्रीसे पूजन करे उसका क्रम कहते हैं ॥ १०२ ॥ १०३ ॥

अथ क्रमः ।

गोमयोपलिप्तायांभूमौतण्डुलचूर्णेनयथोक्तं चतुरस्त्रंकृत्वातन्मध्येयथोक्तांमूर्तिंसंस्थाप्यओमद्या-

मुकनाम्नोबालस्यसर्वग्रहशान्त्यर्थं सर्वग्रहबलिं करिष्ये ॥ तस्यांसर्वग्रहानावाह्यसर्वग्रहाधिपतये हुँफट्स्वाहेति मंत्रेणगंधादिकोपचारैःसम्पूज्यनैवेद्यसप्तपताकासप्तदीपान्गुडोदकमत्स्यमांससुरास्विन्नगोधूमवटकादिकं बृहद्वंशपात्रेसंस्थाप्य ततस्तस्यामग्रेपरिवेष्य ओंनमोभगवते रुद्रायत्र्यंवकायसत्यसुवसत्यसुवहुंफट्स्वाहेति मंत्रमुक्त्वाबालकमुष्टिमात्रमन्नंग्राह्यपूर्वंपरिवेपितेन्नेत्याजयेत् ॥ ततोन्यमुष्टिमात्रमन्नंगृहीत्वाओं फट्वेनतेयायनमः ॥ ततोन्यदपिह्रींह्रींक्षः इति वारद्वयंबलिंदत्त्वाबालप्रमाणांपुष्पमालां गृहीत्वाबालेपरितस्त्रिःपरिभ्राम्य ओंकारिणिसुस्थापयइतिपूर्वस्यांदिशि तांस्थापयित्वाऽपश्यन्नेवगृहमागच्छेत् । ततोधूपेनबालंधूपयेत् ॥ १०८ ॥

अर्थ–चार हाथ भूमिको गोबरसे लीप चावलके चूर्णकी वेदी बनाय उसपर यथोक्तमूर्तिको स्थापन कर नामगोत्रका उच्चारण कर कहे मैं अमुक बालग्रहशान्तिके अर्थ ग्रहबलि करता हूं उसमें सम्पूर्ण ग्रहोंका आवाहन कर सम्पूर्ण ग्रहोंके अधिपतिको हुंफट्स्वाहा पढकर गंधादि उपचारसे पूजन कर नैवेद्य सात पताका सात दीप गुड उदक मत्स्यमांस सुरास्विन्न गेहूं बडकादि यह बडे बांसके पात्रकी टोकरी उसके आगे रखकर ओंनमोभगवते रुद्राय त्र्यम्बकाय

सत्यसुव सत्यसुव हुंफट्स्वाहा यह मंत्र पढकर बालकके मुष्टिमात्र अन्नको ग्रहण कर ओंफट् वैनतेयायनमः तथा ह्रीं ह्रीं क्षः यह दोवार पढ बलि दे बालककी बराबर लम्बी फूल-मालाको ग्रहण कर बालकके ऊपर तीनवार घुमाकर ओं कारिणी सुस्थापय इसप्रकार पूर्वकी ओर बाहर स्थापन कर फिर उसे न देखताहुआ घरमें आवे फिर धूपसे बालकको धूपित करै ॥ १०४ ॥

धूपविधिः ।

कार्पासास्थिमयूरपिच्छबृहतीनिर्माल्यपिंडीतक-
त्वङ्मांसीवृपदंशविड्बुसकणाकेशादिनिर्मोककैः ।
गोशृंगद्विपदंतहिंगुमरिचैस्तुल्यैःकृतंधूपनं
कृत्योन्मादपिशाचराक्षससुरावेशग्रहघ्नंमतम् १०५॥
एवंदिनत्रयंकृत्वाचतुर्थदिनेचतुरोब्राह्मणान्
भोजयेदेवंशुभंभवति ॥

इति श्रीगोस्वामिशिवानंदभट्टविरचिते वैद्यरत्ने चतुर्थः प्रकाशः ॥ ४ ॥

अर्थ-कपासके बीज मोरका पंख भटकटैया शिवनिर्माल्य मैनफल दालचीनी वंशलोचन बिलारकी विष्ठा धानकी भूसी वच मनुष्यके बाल साँपकी केंचली गायकी सींग हाथीदांत हींग और मिरच इनको बराबर भाग लेकर धूप देनेसे उन्माद पिशाच राक्षस देवताओंका आवेश और ग्रह दूर होते हैं इस प्रकार तीनदिन करके चौथेदिन चारब्राह्मणोंको भोजन करानेसे मंगल होताहै ॥ १०५ ॥

इति श्रीगोस्वामिशिवानन्दभट्टविरचिते वैद्यरत्ने पण्डितज्वालाप्रसाद-मिश्रकृतभाषाटीकायां चतुर्थः प्रकाशः ॥ ४ ॥

अथ वाजीकरणम् ।

गोक्षुरकःक्षुरकःशतमूलीवानरिनागबलातिबलाश्च ॥
चूर्णमिदंपयसानिशिपेयंयस्यगृहेप्रमदाशतमस्ति ॥ १ ॥

अर्थ-गोखरू तालमखाने शतावर ( कौंचके बीज ) गंगेरनकी छाल सहदेईकी जड इनका चूर्ण कर रात्रिको दूधके साथ पिये तो सौ स्त्रियोंके साथ भोग करनेकी सामार्थ्य हो ॥ १ ॥

पलंगोक्षुरबीजस्यद्विपलंकपिकच्छुरम् ।
पलंनागबलाबीजंपलमेकंशतावरी ॥ २ ॥
विदारीकन्दचूर्णस्यपलद्वयमथापरम् ।
द्विपलंत्रपुसीबीजंवाजिगंधापलत्रयम् ॥ ३ ॥
वासाचतालमूलीचगुडूचीरक्तचंदनम् ।
त्रिसुगंधिकणाधात्रीलवंगंनागकेशरम् ॥ ४ ॥
एतानिकर्षमात्राणिसूक्ष्मचूर्णानिकारयेत् ।
बालशाल्मलिमूलंचभावयेदेकविंशतिः ॥ ५ ॥
कुशकाशीशफासतशर्करासमयोजितम् ।
दुष्टशुक्रंवीर्यहानिंमूत्रकृच्छ्राणियानिच ॥ ६ ॥
मूत्राघातंमूत्रदोषंजयेच्छुक्रविवर्द्धनम् ।
शतंगच्छतिचस्त्रीणांहयतुल्यपराक्रमः ॥ ७ ॥
वंध्यापुत्रमवाप्नोतिभुक्त्वाचूर्णमिदंक्रमात् ।
कामदेवाभिधंचूर्णंधन्वन्तरिनिरूपितम् ॥ ८ ॥

अर्थ-गोखरूके बीज एकपल कौंचके बीज दो पल गंगेरनके बीज एकपल शतावरी १ पल विदारीकंदका चूर्ण २

पल ककडीके बीज २ पल इन्द्रवारुणीके बीज २ पल अश्वगंधा ३ पल अडूसा तालमूली गुडूची लालचन्दन इलायची दालचीनी, तेजपात पीपल आमला लोंग नागकेशर यह सब एक २ कर्ष ले फिर इनका चूर्ण करे इसमें कोमल सेमलके पत्तोंके रसकी इक्कीस भावना दे कुश और कासके रसकी सात भावना दे फिर बराबर बूरा मिलाले सेवन करनेसे यह दुष्टशुक्र वीर्यक्षय मूत्रकृच्छ्र मूत्राघात मूत्रदोष रोगोंको दूर करता है यह शुक्रका बढानेहारा है इसके सेवनसे सौ स्त्रियोंके भोगनेकी सामर्थ्य होती है घोडेकी तुल्य पराक्रम होता है इसके सेवन करनेसे वंध्याके भी पुत्र होता है यह धन्वन्तरिका कहा कामदेवचूर्ण है ॥२॥३॥४॥ ॥५॥६॥७॥८॥

चूर्णंविदार्याःसुकृतंस्वरसेनैवभावितम्।
सर्पिःक्षौद्रयुतंलीढ्वादशगच्छेन्नरोंगनाः ॥ ९ ॥

अर्थ-विदारीकंदका चूर्ण कर उसीके रसकी उसमें भावना दे घृत और शहदके साथ उसे चाटे तो दश स्त्रियोंके संग गमन कर सकताहै परन्तु घृत शहद बराबर न हो ॥ ९ ॥

एवमामलकंचूर्णंस्वरसेनैवभावितम्।
शर्करामधुसर्पिर्भ्यांयुक्तंलीढ्वापयःपिबेत् ॥ १० ॥
एतेनाशीतिवर्षोपियुवेवपरिहृष्यति।
कर्षंमधूकचूर्णस्यघृतक्षौद्रसमन्वितम् ॥ ११ ॥
पयोनुपानंयोलिह्यात्सगच्छेद्दशचांगनाः ॥ १२ ॥

अर्थ-अथवा एक आमलेहीका चूर्ण लेकर उसमें आमलेके स्वरसकी भावना दे फिर उसे कन्द मधु घृतके साथ मिला-

कर चाटै पीछे दूध पिये ॥ १० ॥ इस प्रयोगसे अस्सी वर्षका पुरुषभी युवाके समान प्रसन्न होताहै । मुलेठीका चूर्ण एकतोला, घी एक तोला, शहद एक तोलासे कुछ कमती ॥ ११ ॥ इन सबको मिलाकर चाटै ऊपरसे दूध पिये तो दश स्त्रियोंके पास जानेकी शक्ति हो ॥ १२ ॥

प्रस्थंगोक्षुरसूक्ष्मचूर्णमुदितंदुग्धाढकेपाचितं
जायत्रीसलवंगलोहमरिचंकर्पूरमामलकम् ।
अब्दंशोषमजाजियुग्मरजनीधात्रीकणाकेशरं
जातीकोशफलेसदीप्यनलदंशुंठीकुबेराक्षजम् ॥१३॥
तुल्यंशर्करयातदर्द्धविजयंप्रस्थार्द्धकंगोघृतं
युक्त्यावैद्यवरेणनिर्मितमिदंप्रौढांगनादर्पनुत् ॥
वीर्यस्तंभनतुष्टिपुष्टिजननंवाजीकरंकामिना-
मुक्तोगोक्षुरपाकएषहारिणीनेत्राविलासास्पदम् १४॥

अर्थ–छोटे गोखरूका चूर्ण १ सेर एक आढक १०२४ टंक दूधमें पकावै खैरसार लवंग लोहसार काली मिर्च कपूर भीमसेनी अडूसा समुद्रशोष कालाजीरा श्वेतजीरा दारुहलदी आमला पीपल नागकेशर जायफल अजवायन खस सोंठ करंजुआ यह सब बराबर ले इन सबकी बराबर बूरा और इससे आधी भांग ले और आधे सेर गौका घृत ले इसको वैद्य युक्तिसे निर्माण करे यह सेवन करनेसे प्रौढ स्त्रीका दर्प चूर्ण करनेवाला तुष्टिपुष्टिका करनेवाला कामीजनोंको रतिमें प्रवृत्त करनेवाला यह गोखरूपाक [illegible] आनंद देनेवाला है ॥ १३ ॥ १४ ॥

कूष्मांडस्यतुलांविधायविधिवत्स्विन्नांप्रविष्टांपुन-
र्युक्तांकर्षमितःसुचर्णितततमैर्व्योपालजीराजिभिः ॥
चातुर्जातवराबलात्रयवलीकर्पूरमेथीत्रिवृ-
द्दन्तीवारणपिप्पलीक्षुरतिलद्राक्षात्रिकंटाम्बुदैः १५॥
चव्याश्वामयचारवानारिसटीयष्टीतुगापिप्पली-
मूलाज्यैःसलवंगशाल्मलिजयाकंकोलजातीफलैः ।
जातीकोशविदारिसिंधुमुशलीशृंगाटकैःसर्पिषः
प्रस्थेनाभ्रपलेनचापिसितयासार्द्धंतुलामानया १६॥
युक्त्यासाधुविपाच्यभाजनगतंकृत्वायथाग्निप्रगे
कूष्माण्डस्थरसांजनंसुललितंशुद्धोत्तरःशीलयत् ।
वृष्यंवर्ण्यमथाग्निदीपनकरंयक्ष्माम्लपित्तापहं
पांडुश्वासजिदस्रपित्तशमनंमोहादिरोगप्रणुत् १७ ॥

अर्थ-पेठा आठसौ तोले ले अर्थात उसको. छीलकर उसके बीज निकाल उसे जोश दे उसमें एकएक कर्ष सोंठ, मिरच, पीपल, लज्जावन्ती, राई, दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर, पाठा खरेटी सोमराजी कपूर मेथी निसोथ गजपीपल तालमखाना तिल दाख गोखरू नागरमोथा चव्य असगंध कूठ चिरौंजी कौंचके बीज कचूर मुलहठी तज पीपल शतावर मेढासिंगी लवंग सेमल, शीतलचीनी, जायफल, जायफलकी छाल बिदारीकंद, समुद्रशोष, मुशली, सिंघाडे यह सब बराबर ले अभ्रक एक पल ले, और घृत एक सेर आधी तुला श्वेत बूरा ले इसकी चासनी कर युक्तिसे अग्निपर

यह सब वस्तु डालकर पकावै और पेठेका शुद्ध रस रसोत भी उसमें डालदे इसे पाककी समान करले यह बलकारक व्रणशोधक अग्निका मर्दित करनेवाला यक्ष्मा अम्लपित्तको दूर करनेवाला पाण्डु श्वासनाशक रक्तपित्त और प्रमेहको दूर करता है ॥ १५ ॥ १६ ॥ १७ ॥

एतेनातिवलीवलीविरहितःस्त्रीणांयुवेवव्रजे-
द्वंद्वंवृद्धतरोनरोतिललितःप्रज्ञाप्रभापूजितः ॥ १८ ॥

अर्थ-इससे वली दूर होतीहैं बल बढताहै स्त्रियोंमें युवाकी समान इसको खानेवाला प्रवृत्त होताहै वृद्ध मनुष्य भी बली होकर कान्ति बुद्धिसे पूजित होता है ॥ १८ ॥

प्रस्थंस्वगुप्तबीजानांसूक्ष्मंचूर्णीकृताभिपक् ।
पचेत्पंचाढकेदुग्धेमृत्पात्रेमृदुवह्निना ॥ १९ ॥
प्रस्थार्द्धंगोघृतंदत्त्वाद्विप्रस्थांशर्करामपि ।
जातीफलंजातिपत्रंकंकोलंनागकेशरम् ॥ २० ॥
लवंगदीप्यमाकल्लमण्धिशोपत्रिकद्वयः ।
त्रिजातंहेमजीरंचप्रियंगुंगजपिप्पलीम् ॥ २१ ॥
प्रत्येकंकर्षमादायभक्षयेत्पलमात्रया ।
प्रमेहक्षण्यकृच्छ्राश्मगुल्मशूलानिलामये ॥ २२ ॥
शस्तोयंस्त्रीपुगभार्थिपंढानांशुक्रवृद्धये ।
प्रसूतानांहितोरक्तविकारविनिवारकः ॥ २३ ॥
पुंसांवाजीकरोवल्यश्चक्षुष्यःकामवर्द्धनः ।
कामिनीदर्पविध्वंसकर्त्तानिधुवनेनृणाम् ॥ २४ ॥

अर्थ-कौंचके बीज एक आढक लेकर उन्हें अच्छी प्रकार चूर्ण कर पांच आढक गौके दूधमें मिट्टीके पात्रमें

रखकर पकावे उसमें आधे प्रस्थ गौका घी और दो प्रस्थ शर्करा डाले इसकी चासनी कर पीछे इसमें जायफल, जातीपत्र कंकोल, नागकेशर, लवंग, अजवायन अकरकरा, समुद्रशोष, सोंठ, मिरच, पीपल, दालचीनी, इलायची, तेजपात, श्वेतजीरा, प्रियंगु, गजपीपल, यह प्रत्येक वस्तु एक एक कर्ष लेकर इसमें डालदे सिद्ध होने पर उतारले एक पलकी मात्रासे इसको भक्षण करे तो प्रमेह क्षीणता कृच्छ्र, अश्म, गुल्म, शूल, वातरोग दूर हों इसके सेवनसे स्त्रीको गर्भ रहता है नपुंसकोंका वीर्य बढता है प्रसूतियोंको हितकारक रक्तविकारका निवारण करनेवाला पुरुषोंको वाजीकर बलदाता चक्षुओंको हितकारक कामवर्द्धक रतिमें स्त्रियोंका दर्प नाश करनेवाला है ॥ १९ ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ २३ ॥ २४ ॥

नास्त्यनेनसमोयोगोदस्राभ्यांनिर्मितःशुभः ।
कपिकच्छूबीजपाकोदीपनःपाचनःपरः ॥ २५ ॥

अर्थ-इसकी समान और योग नहीं है यह अश्विनीकुमारनिर्मित है यह कौंचबीजपाक परमदीपन और पाचन है२५॥

प्रस्थंपिप्पलिमादायपचेत्क्षीरेचतुर्गुणे ।
अर्द्धाढकंघृतंगव्यंशुद्धखंडाढकंतथा ॥ २६ ॥
लोहेपचेद्घृतेतावद्यावत्पाकंसुपाचितम् ।
ततोद्रव्याणिचैतानिश्लक्ष्णचूर्णानिकारयेत् ॥ २७ ॥
एलात्वक्पत्रकंचैवलवंगंनलदंतथा ।
नागरंपिप्पलीमुस्ताश्रीखंडंमारिचंनतम् ॥ २८ ॥
कर्पूरंजातिपत्रंचकुंकुमंमधुकंतिलम् ।
वंगलोहरजश्चाथपलमानंसमांशकम् ॥ २९ ॥

मधुनाकुडवंदत्वाखादेदग्निबलंयथ.।
वृष्यंपुष्टिकरंरुच्यंचक्षुष्यंवयवर्द्धनम् ॥ ३० ॥
बलवीर्यकरंचैवच्छर्दिमूर्च्छाभ्रमापहम् ।
दाहतृष्णाप्रशमनमोजःशुक्रविवर्द्धनम् ॥ ३१ ॥

अर्थ-एक प्रस्थ छोटी पीपल लेकर ४ चार प्रस्थ गौके दूधमें पकावे इसमें आधे आढक गौका घी और एक आढक शुद्ध बूरा डाले यह सब लोहपात्रमें डालकर पकावे जब पाक होजाय तब नीचे लिखे द्रव्य चूर्ण कर इसमें डाले इलायची, तज, पत्रज, लौंग, खस, सोंठ, पीपल, नागरमोथा, लालचन्द, कालीमिरच, तगर, भीमसेनी कपूर, जायफल, केशर, मुलहटी, तिल, वंग, लोहसार यह सब बराबर एक एक पल ले एक कुडव ( १६ तोले ) मधु डालकर इनको सिद्ध करे अग्निके बलके अनुसार इसको खाय यह बल पुष्टि करनेवाला रुचिकारक चक्षुओंको हितकारी वयका बढानेवाला है, बलवीर्य करता, छर्दि, मूर्छा, भ्रम हरनेवाला, बल और वीर्यका बढानेवाला है ॥ २६ ॥ २७ ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ ३१ ॥

बोधनंचेंद्रियाणांचप्रमेहान्हन्तिविंशतिम् ।
वातान्तककरंहृद्यमष्टज्वरविनाशनम् ॥ ३२ ॥

अर्थ-इंद्रियोंका बोधक और बीस प्रमेहोंका दूर करनेवाला है वातका अन्त करनेवाला हृदयको हितकाकरक आठ प्रकारका ज्वरनाशक है ॥ ३२ ॥

अष्टादशचकुष्ठानांवंध्यानांपुत्रदंपरम् ।
पिप्पलीखंडमेतद्धिबालानांसुहितंपरम् ॥ ३३ ॥
धात्रीफलानिशुष्काणिप्रस्थमात्राणिनिक्षिपेत् ।

चतुःप्रस्थेगवांदुग्धेस्निग्धभांडेततःपरम् ॥ ३४ ॥
त्रिवारंदापयेद्दुग्धंक्षीरंपर्युषितंत्यजेत् ।
तानिसर्वाणिसंपेष्यशिलायांतुभिषग्वरः ॥ ३५ ॥
तन्मध्येतुचतुःप्रस्थंगोक्षुरंचविनिःक्षिपेत् ।
दृढहस्तेनतत्सर्ववस्त्रपूतंसमाचरेत् ॥ ३६ ॥
मृद्भाण्डेपाचयेद्वह्नौयावद्गाढत्वमाप्नुयात् ।
सिताचतुर्गुणंयोज्याऔषधानिततःक्षिपेत् ॥ ३७ ॥
चातुर्जातंलवंगंचजातीपत्रफलेतथा ।
मांसीधान्यंतुगाशीतंतगरंजीरकद्वयम् ॥ ३८ ॥

अर्थ–अठारह प्रकारके कोढ दूर करनेवाला और वंध्याको पुत्र देनेवाला है यह पिप्पलीखण्ड बालकोंको हित करनेवाला है एक प्रस्थ सूखे हुए आमले लेकर चार प्रस्थ गौके दूधमें डाले यह चिकने बरतनमें धरदे और एक दिनके उपरान्त निकालकर वह दूध अलग कर उनमें उतनाही दूध और डालदे ऐसा तीनवार करै फिर उन आमलोंको पत्थरपर पीसकर उसमें चार प्रस्थ गौका दूध मिलावै, फिर यह सब दृढवस्त्रसे छानले और अग्निपर मिट्टीके बरतनमें रखकर पकावै, जबतक गाढा होजाय इससे चौगुनी मिश्री डाले और नीचे लिखी औषधी डाले दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर, लौंग, जातीपत्र, जायफल, जटामांसी, धनियाँ, तज, तगर, दोनों जीरे ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥

वीजंपुष्करजंयष्टिकवाकुंकुमंघनम् ।
प्रत्येकंकर्षयुग्मञ्चचूर्णीकृत्वाथमेलयेत् ॥ ३९ ॥

अभ्रकंवंगसंज्ञंचकर्षमात्रं पुनः क्षिपेत् ।
सुगंधार्थंचकर्पूरंकस्तूरींचांवरंक्षिपेत् ॥ ४० ॥
पलमात्रांगुटींकृत्वास्थापयेद्भाजनेशुभे ।
नोशदारुइतिख्यातांभिषजानांतुसंमताम् ॥ ४१ ॥
गुणान्वच्मियथादृष्टान्वलकृद्वीर्यवर्द्धनी ।
चत्वारिंशतिपित्तरोगाअष्टावुदरजास्तथा ॥ ४२ ॥
नश्यंत्यनेनसर्वेहिकामवीर्यविवर्द्धनी ॥ ४३ ॥

अर्थ–कमलगट्टे, मुलहटी, कबाबचीनी, केशर, नागरमोथा यह प्रत्येक दोदो कर्ष ले इनका चूर्ण कर इसमें मिलावे अभ्रक और वंग यह एक एक कर्ष डाले सुगंधिके निमित्त कपूर कस्तूरी और अम्बर डाले एक पलमात्रकी गुटिका करके अच्छे बरतनमें रखछोडे यह नोशदारु वैद्यलोगोंको सम्मत है यह सब गुणवाली बल और वीर्य बढानेवाली है चालीस पित्तरोग आठ उदरके रोग इससे दूरहोतेहैं काम और वीर्य बढताहै यह गुण देखे हुए हैं ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

अथ लक्ष्मीविलासरसः ।

पलंकृष्णाचचूर्णस्यतदर्द्धंरसगंधके ।
कर्पूरस्यतदर्द्धंतुजातीकोशफलेतथा ॥ ४४ ॥
वृद्धदारुकबीजंचबीजमुन्मत्तकस्यच ।
त्रैलोक्यविजयाबीजंविदारीकंदमेवच ॥ ४५ ॥
नारायणीतथानागबलाचातिबलातथा ।
बीजंगोक्षुरकस्यापिजलधेर्बीजमेवच ॥ ४६ ॥
एतेषांकार्षिकंचूर्णंगृहीत्वावारिणापुनः ।

निष्पिष्यवटिकाःकार्यास्त्रिगुंजाफलमानतः ॥ ४७ ॥
निहन्तिसन्निपातोत्थान्गदान्घोरान्सुदारुणान् ।
वातोत्थान्पैत्तिकांश्चाप्तिनास्त्यत्रनियमःक्वचित् ४८
कुष्ठमष्टादशाख्यंचप्रमेहान्विंशतिंतथा ।
नाडीव्रणंव्रणंघोरंगुदामयभगन्दरम् ॥ ४९ ॥
श्लीपदंकफवातोत्थंचिरजंकुलसम्भवम् ।
गलशोषंचांत्रवृद्धिमतिसारंसुदारुणम् ॥ ५० ॥
कासपीनसयक्ष्मार्शःस्थौल्यदौर्बल्यमेवच ।
आमवातंसर्वरूपंजिह्वास्तंभंगलग्रहम् ॥ ५१ ॥
उदरंकर्णनासाक्षिमुखवैजात्यमेवच ।
सर्वशूलंशिरःशूलंस्त्रीणांगदनिपूदनम् ॥ ५२ ॥

अर्थ-काले अभ्रककी भस्म ४तोले पारा गन्धक दोनों २ तोले भीमसेनी कपूर १तोले जायफल, जावित्री, विधायरेके बीज, धतूरेके बीज, भांगके बीज, विदारीकंद शतावर गुलसकरी गंगेरन गोखरू समुद्रफल इन औषधियोंको समानभाग ले सबको पानके रसमें खरल करे वा जलसे पीसकर तीनतीन रत्तीकी गोलियां बनावे यह गोली सन्निपातके घोर रोग वातके रोग पित्तके रोगोंको दूर करेहै इस रसपर किसी आहार विहारका नियम नहीं है अठारह प्रकारके कुष्ठ बीस प्रकारके प्रमेह नाडीव्रण घोर गुदाके रोग भगन्दर कफ वातके रोग श्लीपदके रोग गलेकी सूजन आंतोंकी वृद्धि अतिसार खांसी पीनस क्षयी बवासीर स्थूलता देहमें दुर्गन्धिका आना आमवातके रोग जिह्वा-

स्तंभ गलग्रह अर्दितरोग गलगंड वातरक्त उदररोग कान नाक नेत्र मुखकी विरसता सब देहके शूल मस्तकशूल स्त्रियोंके रोग यह सब दूर करताहै ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

वटिकांप्रातरेकैकांखादेन्नित्यंयथाबलम् ।
अनुपानमिदंप्रोक्तंमांसंमिष्टंपयोदधि ॥ ५३ ॥
वारितक्रंसुधासीधुसेवनात्कामरूपधृक् ।
वृद्धोऽपितरुणस्पर्धीनचशुक्रस्यसंक्षयः ॥ ५४ ॥
नचलिंगस्यशैथिल्यंनकेशायांतिपक्कताम् ।
नित्यंशतंस्त्रियोगच्छेन्मत्तवारणविक्रमः ॥ ५५ ॥
द्विलक्षयोजनीदृष्टिर्जायतेपौष्टिकःपरः ।
प्रोक्तःप्रयोगराजोयंनारदेनमहात्मना ॥ ५६ ॥
नाम्नालक्ष्मीविलासस्तुजगन्नाथेजगद्गुरौ ।
अस्यसंसेवनात्कृष्णोलक्षनारीपुवल्लभः ॥ ५७ ॥

अर्थ-इसरसकी गोली नियमानुसार भक्षण करे इसपर मांस मिष्टान्न दूध दही जलमट्ठेसे बने पदार्थ मद्य सीधुमद्य यह सेवन करना पथ्य है. इसके खानेसे कामदेवके सदृश हो वृद्धभी तरुण होजाता है वीर्यका क्षय नहीं होता न लिंग शिथिल होताहै न बाल श्वेत होतेहैं मत्तहाथीकी समान पुरुषको सौ स्त्रियोंसे रमणकी शक्ति होजातीहै, दो लाख योजनकी दृष्टि हो, पुष्ट हो यह प्रयोग महात्मा नारदजीने श्रीकृष्णसे कहाया जिसके अभ्याससे श्रीकृष्ण लाख गोपियोंके प्रिय हुए यह लक्ष्मीविलास रस है ॥ ५३ ॥ ॥ ५४ ॥ ॥५५ ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

अथ चन्द्रोदयरसक्रिया।

पलंमृदुस्वर्णदलंरसेन्द्रात्पलाष्टकंषोडशगंधकस्य ॥
शोणैस्तुकार्पासभवैःप्रसूनैःसर्वंविमर्द्याथकुमारिकाद्भिः
तत्काचकूपेनिहितंयथावद्दृढेसुमृत्कर्पटवीतगात्रे।
पचेत्क्रमाग्नौसिकताख्ययंत्रेदिनत्रयंतत्तुसुधीःसुगुप्तम् ॥
तत्स्वांगशीतंचसमुद्धरेतततोरसःपल्लवरागरागः।
निगृह्यचैतस्यपलंपलानिचत्वारिकर्पूररजस्तथैव ॥६०॥
जातीफलंसोपणमिंद्रपुष्पंकस्तूरिकायाइहशाणएकः।
चंद्रोदयोऽयंकथितोस्यमाषोभुक्तोहिवल्लीदलमध्यवर्ती।
मदोन्मदानांप्रमदाशतानांगर्वाधिकत्वंश्लथयत्यकांडे ॥

अर्थ-सोनेके वर्क ४ तोले शुद्धपारा ३२ तोले शुद्धगंधक ६४तोले तीनोंको खरलमें डालकर कजली करे फिर नरम कपासके फूलोंके रसमें सबको खरल करे फिर घीकुवाँरके रसमें खरल करके फिर सुखाके एक बडी आतशी शीशीमें भरकर ऊपर उसके सात कपडमिट्टी कर वालुकायंत्रमें रखकर नीचे अग्नि जलावे जब शीशीमेंसे धुआं निकलजाय तब ईटके टुकडेसे शीशीके मुखको बंद करदे और क्रमसे मंद मध्यते तीन दिनरात्रिकी अग्नि देवे अर्थात २४ पहरकी अग्नि देवे जब चन्द्रोदय सिद्ध होजाता है तब शीशीकी नाली *काले स्याह रंगकी होजातीहै यह सिद्ध असिद्ध होनेकी* परीक्षा है सिद्धचन्द्रोदयका रंग नवीन पत्तेकी ललाईके समान लाल रंग होता है यह सिद्ध रंगका चन्द्रोदय सकलरोगनाशक है इसे सब रोगोंपर देना चन्द्रोदय ४ तोले

भीमसेनी कपूर १६ तोले जायफल काली मिरच लोंग यह १६ तोले ले कस्तूरी ४ मासे सबको खरल कर बारीक एक मासे नागरवेलके पानमें रखकर खाय तो मदमाती सैंकडों स्त्रियोंके मदको दूर करे ॥ ५८ ॥ ५९ ॥ ६० ॥ ६१ ॥

स्थावरंजंगमंविषं विषमंविषवारिवा ।
नविकारायभवतिसाधकेंद्रस्यवत्सरात् ॥ ६२ ॥

अर्थ-स्थावर जंगम विष अथवा जलका विष इसके एक वर्ष सेवनसे मनुष्यको नहीं व्यापताहै ॥ ६२ ॥

मृत्युंजयोयथाभ्यासान्मृत्युंजयतिदेहिनाम् ।
तथायंसाधकेंद्रस्यजरामरणनाशनः ॥ ६३ ॥

अर्थ-जैसे अभ्यास करनेसे मृत्युंजय देहधारियोंकी मृत्युको जीतताहै इसी प्रकार यह साधकके जरामरणका नाश करताहै ॥ ६३ ॥

अथ सर्पदंशस्यौषधम् ।

कार्यासद्यःसर्पदंशेमणिमंत्रौषधक्रिया ।
अचिन्त्योहिप्रभावोस्तिमणिमंत्रौषधस्ययत् ॥६४॥

अर्थ-सर्पके काटेकी बहुत शीघ्र मणिमंत्र औषधी क्रिया करनी चाहिये कारण कि, मणि मंत्र और औषधियोंका प्रभाव अचिन्त्य है ॥ ६४ ॥

वृषराशिस्थेसवितरिशिरीषतरुबीजमेकमश्नुवते ।
सनरःखगपतितुल्योनदृश्यतेसर्पसंचयैःसर्वैः ॥६५॥

अर्थ-जिस समय वृषराशिके सूर्य हों उस समय शिरसका एकबीज खानेसे वह मनुष्य गरुडकी तुल्य होकर सर्पसमूहसे नहीं काटा जाताहै ॥ ६५ ॥

कुलिकामूलनस्येनकालदष्टोपिजीवति ।
तंडुलीयकमूलंहिपिष्टंतण्डुलवारिणा ॥
सद्योपपीतमात्रंतुनिर्विषंकुरुतेनरम् ॥ ६६ ॥

अर्थ-काकादिनीकी जडका नास लेनेसे कालका काटा-हुआभी जीजाताहै चौलाईकी जड चावलके जलसे पीस-कर पान करै तो मनुष्य तत्काल निर्विष होता है ॥ ६६ ॥

घृतमधुनवनीतंपिप्पलीशृङ्गबेरं
मरिचमपिचदद्यात्सप्तमंसैन्धवंच ॥
यदिभवतिसरोपंतक्षकेनापिदष्टो
गदमिहखलुपीत्वानिर्विषस्तत्क्षणेन ॥ ६७ ॥

अर्थ-घी शहद मक्खन पीपली अदरख मिरच काली और सैंधा यह सात औषधि बारीककर पान करनेसे क्रोधसे तक्षकका काटाभी अच्छा हो जाताहै ॥ ६७ ॥

जयपालस्यमज्जानंभावयेन्निंबुकद्रवैः ।
एकविंशतिवारांस्तुततोवर्तिंप्रकल्पयेत् ॥ ६८ ॥
मनुष्यलालयाघृष्टाततोनेत्रेतयांजयेत् ।
सर्पदष्टविषंजित्वासाजीवयतिमानवम् ॥ ६९ ॥

अर्थ-जयपाल ( जमालगोटे ) की मींगीको, नीमके रसकी भावना दे, ऐसे २१ वार भावनाकी कल्पना करै और मनुष्यकी लारसे घिसकर नेत्रोंमें अंजन लगानेसे सर्पविष दूर होकर मनुष्य जीवित होताहै ॥ ६८ ॥ ६९ ॥

अथ वृश्चिकदंशः।

आरक्तवृत्तापामार्गपत्रंभुक्तंतदैवहि ।
वृश्चिकेननरंविद्धंकुरुतेसुखिनंभृशम् ॥ ७० ॥

पानीयपिष्टजैपालकल्कलेपेनसर्वथा ।
विषंवृश्चिकविद्धस्यभस्मीभवतिसर्वथा ॥ ७१ ॥

अर्थ-लाल गोल लटजीरेके पत्ते खानेसे तत्काल विच्छूके काटेका विष उतर जाता है और मनुष्य सुखी होता है तथा जमालगोटेको पानीमें पीसकर लेप करनेसे विच्छूका विष उतर जाता है ॥ ७० ॥ ७१ ॥

अथ घरटीदंशः ।

मरिचंनागरोपेतंसिन्धुसौवर्चलान्वितम् ।
फणिवल्लीरसैर्लेपाद्धंतितद्घरटीविषम् ॥ ७२ ॥

अर्थ-काली मिरच सोंठ सैंधानोन सोंचरनोन इनको नागरवेलपानरसके साथ लेप करे तो ततैयाका विष दूर हो ॥ ७२ ॥

अथ शतपदीदंशः ।

लेपःप्रदीपतैलस्यखर्जूरविषनाशनः ।
हरिद्राद्वयलेपोवासगैरिकमनःशिलः ॥ ७३ ॥

अर्थ-दीपकके तेलका लेप करनेसे कानखजूरेका विष दूर होता है वा दोनों हल्दियोंका लेप वा गेरू और मनःशिलका लेप करनेसे विष दूर होता है ॥ ७३ ॥

अथ श्वदंशः ।

जलवेतसपत्रंतुमूलंकुष्टंपचेज्जलैः ।
सक्काथःशीतलःपेयःपरमश्वविषापहः ॥ ७४ ॥

अर्थ-जलवेत पत्ते सहित लेकर उसका मूल और कूठ यह औषधि लेकर काढा बनाय शीतल कर पीनेसे परम श्वविषको दूर करता है ॥ ७४ ॥

असनजटाजलपिष्टंयःखादतिमातुलुंगफलमेकम् ।
उन्मत्तसारमेयप्रभवंविषमस्यनाशयति ॥ ७५ ॥

अर्थ-विजयसार जटामांसी, जलमें पीस इनके साथ जो एक मातुलुंगका फल खाता है उसका उन्मत्तश्वानका विष उतर जाता है ॥ ७५ ॥

*अथ लूताविषदूरीकरणम् ।*

रजनीद्वयमंजिष्टापतंगगजकेसरैः ।
शीतांबुपिष्टैरालेपः सर्वलूताविषापहः ॥ ७६ ॥

अर्थ-हल्दी दारुहल्दी मजीठ पतंग गजकेशर इनको ठंडे पानीसे पीस लेप करनेसे मकरीका विष उतर जाताहै ७६॥

*अथ भक्षितस्य विषस्य निराकरणम् ।*

शीतोपचारावासेकाःशीताः शीतस्थलस्थितिः ।
विषार्त्तविषवेगानांशांत्यैस्युरमृतंयथा ॥ ७७ ॥

अर्थ-इसमें शीतल उपचार शीतल सेक शीतल स्थानमें स्थिति करनी तब विषार्तके विषवेग शान्त होजातेहैं इसमें संदेह नहीं ॥ ७७ ॥

भूनागताम्रंशिखिपिच्छताम्रं
जहद्विषंवाफणिभृन्मणिंवा ॥
प्रक्षाल्यतद्वारि निपीयचार्त्तो
विषंजयेत्स्थावरजंगमाख्यम् ॥ ७८ ॥

अर्थ-सीसा ताम्र और मोरपंखका तांबा सेवन करनेसे विष दूर होता है वा सर्पकी मणिको जलसे धोकर वह जल पीनेसे स्थावर जंगम दोनों प्रकारका विष दूर होताहै ॥ ७८ ॥

मरिचानवपत्राणिसैन्धवंमधुसर्पिषी ।
निर्वेगेनविषंस्थावरजंगमम् ॥ ७९ ॥

गरंविपंटंकणमूपणंचतुल्थंसमांशंकुरुदेवदाल्याः ।
रसेनपिष्टोविषवज्रपातोरसोभवेत्सर्वविषैकहन्ता ८०॥
निष्कास्यसंजीवतिसंप्रयुक्तोनृमूत्रयोगेनचसर्वथैव ।
जटाविपेणाकुलितंतथान्यैर्द्रव्यैर्विषैर्वर्णितमातुरंच ८१

अर्थ–काली मिरच नीमके पत्ते सेंधा शहद घी इनके पनिसे स्थावर जंगम दोनों प्रकारका विष नाश होजाताहै वच्छनाग विष सुहागा कालीमिरच मीलाथोथा इन सबको समान भाग ले इनको वन्दालके रसमें खरल कर चार चार माषेकी गोली बनावे यह वज्रपातरस सब प्रकारके विषका नाश करताहै यह मनुष्यके मूत्र वा गोमूत्रके साथ सेवन करनेसे घोर सर्पका डसाभी अच्छा होताहै कन्दादिके विषकी पीडा तथा अन्यविषकी पीडा इसके सेवनसे शान्त होतीहै ॥ ७९ ॥ ८० ॥ ८१ ॥

अथ क्षुद्ररोगः।

[तत्रादौ यौवनपिटिकाः ।

शाल्मलीकंटकप्रख्याः कफमारुतरक्तजाः ।
यौवनेपिटिकायूनांविज्ञेयामुखदूपिकाः ॥ ८२ ॥

अर्थ–सेमलके कांटेकी समान कफ बातसे तथा रक्तसे युवा पुरुषोंके मुखपर फुन्सी होजातीहैं वे मुखदूपिका मुहासे कहलातीं हैं ॥ ८२ ॥

वरुणस्यकषायेणमुखमाक्षाल्यलेपयेत् ।
जातीफलंचंदनंचमरिचंसहपेपितम् ॥
मुखलेपेनहन्त्याशुपिटिकांयौवनोद्भवाम् ॥ ८३ ॥

अर्थ-वरनाका क्वाथ कर मुखपर लेप करै अर्थात् जायफल लालचन्दन काली मिरचेके साथ पीसकर मुखपर लेप करने से मुहांसे दूर होजाते हैं ॥ ८३ ॥

अथ कक्षादोषः ।

बाहुपार्श्वांसकक्षासुकृष्णस्फोटांसवेदनाम् ।
पित्तप्रकोपात्संभूतांकक्षामितिविर्दिशेत् ॥ ८४ ॥
सुरदारुशिलाकुष्ठैःस्वेदयित्वाप्रलेपयेत् ।
कफमारुतसंभूतंकक्षादोषंसुदारुणम् ॥ ८५ ॥

अर्थ-बाहुके पार्श्व अर्थात बगलमें महाकष्टदायक व्रण निकलताहै उसे कंखहारी कहतेहैं वह पित्तकोपसे होतीहै देवदारु मनशिल कूठ इनका लेप कँखिहारीपर स्वेदित करके करे तो कफवातसे उत्पन्न दारुण कक्षादोष दूर होताहै ॥ ८४ ॥ ८५ ॥

अथ पाददारी ।

मधूच्छिष्टवसामज्जाघृतसर्जैर्विमिश्रितैः ।
स्नेहस्वेदोपपन्नौतुपादौचालेपयेन्मुहुः ॥ ८६ ॥
सर्जाह्वसिंधूद्भवयोश्चूर्णमधुघृताप्लुतम् ।
निर्मथ्यकटुतैलाक्तंहितंपादप्रमार्जनम् ॥ ८७ ॥

अर्थ-शहद चरवी हाडके भीतरका मगज घृत रालका चूरन इनको मिलाकर पहले तेल मल और स्वेदित कर पैरोंको चालन कर राल सेंधेनोंनका चूर्ण मधु और घृतमें मिलाय कडवे तेलमें मथन करे यह पैरमें मलनेसे हित-कारक है ॥ ८६ ॥ ८७ ॥

अथ गुदभ्रंशौषधम् ।

गुदंचगव्यपयसाम्रक्षयेदविशंकितम् ।
दुष्प्रवेश्योगुदभ्रंशोविशत्याशुनसंशयः ॥ ८८ ॥

मूपिकाणांवसाभिर्वागुदेसम्यक्प्रलेपनम् ।
चांगेरीकोलदध्यम्लनागरक्षारसंयुतम् ॥ ८९ ॥
घृतमुत्क्कथितंपेयंगुदभ्रंशरुजापहम् ॥ ९० ॥

इति श्रीगोस्वामिशिवानंदभट्टविरचिते वैद्यरत्ने
पंचमः प्रकाशः ॥ ९ ॥

अर्थ-गुदभ्रंश ( काँचका निकलना ) रोगमें गौके दूधसे मर्दन करे तो अत्यन्त बाहर आई हुई कांचभी भीतर प्रवेश कर सक्ती है इसमें सन्देह नहीं अथवा चूहेकी चरबीसे कांचपर लेप करनेसे फिर बाहर नहीं आती है अम्लोनियाका रस बेरोंका काढा खट्टा इनमें सोंठ और जवाखारके साथ घृत सिद्ध कर पीनेको देना गुदभ्रंशरोग दूर होगा८८-९०

इति श्रीगोस्वामिशिवानन्दभट्टविरचिते वैद्यरत्ने भाषाटीकायां पंचम प्रकाश ॥ ५ ॥

---

अथ त्रिफला ।

एकाहरीतकीयोज्याद्वौतुयोज्यौविभीतकौ ।
चत्वार्यामलकान्याहुःसितान्नद्विगुणाभवेत् ॥ १ ॥
त्रिफलामेहशोथघ्नीकुष्ठहर्त्रीरसायनी ।
सर्पिर्मधुभ्यांसंयुक्तासैवनेत्रामयापहा ॥ २ ॥

अर्थ-एक हरड दो बहेडे चार आमले दुगनी मिश्री लेकर सेवन करे यह त्रिफला प्रमेह शोथ कुष्टको दूर करनेवाला रसायन है घृत मधुके साथ सेवन करनेसे नेत्ररोगका दूर करनेवाला है ॥ १ ॥ २ ॥

अथ हरीतकीयोगः ।

चर्वितावर्द्धयत्यग्निंपेपितामलशोधिनी ।
स्विन्नासंग्रहणीप्रोक्ताभृष्टापथ्यात्रिदोषनुत् ॥ ३ ॥

अर्थ-चर्वण करनेसे हरड अग्निको बढाती है पीसकर

खानेसे मल शोधन करती है स्वेदन कीहुई दस्तावर है और भुनीहुई त्रिदोषको दूर करती है ॥ ३ ॥

ग्रीष्मेतुल्यगुडांसुसैंधवयुतांमेघावनद्धेम्बरे
तुल्यांशर्करयाशरद्यमलयाशुंठ्यातुषारागमे ॥
पिप्पल्याशिशिरेवसंतसमयेक्षौद्रेणसंयोजितां
राजन्प्राप्यहरीतकीमिवरुजोनश्यंतुतेशत्रवः ॥ ४ ॥

अर्थ-ग्रीष्म ऋतुमें हरीतकीका सेवन बराबर गुड मिलाकर करे वर्षा ऋतुमें सैंधानमकके साथ प्रतिदिन दो हरडका सेवन करे शरदऋतुमें तुल्य शर्करा ( मिश्री ) मिलाकर खाय हिमऋतुमें सोंठके साथ मिलाकर खाय शिशिर, वसन्तमें शहदके साथ सेवन करे हे राजन् ! इसप्रकार हरडके सेवन करनेसे रोगोंकी समान तुम्हारे शत्रु नष्ट हों ॥ ४ ॥

अथ त्रिकटु ।

पिप्पलीमरिचंशुंठीत्रिभिरुयूषणमुच्यते ।
दीपनंश्लेष्मदोपघ्नंकुष्ठपीनसनाशनम् ॥ ५ ॥

अर्थ-पीपली काला मिरच सोंठ इन तीनोंको त्र्यूषण कहते हैं यह सेवन करनेसे दीपन है श्लेष्माका दोष दूर करनेवाला तथा कुष्ट और पीनसरोग दूर करता है ॥ ५ ॥

अथ षट्कटु ।

पिप्पलीपिप्पलीमूलंचव्यनागरचित्रकैः ।
पंचकोलंकफानाहगुल्मशूलारुचीर्जयेत् ॥ ६ ॥
पंचकोलंसमरिचंषड्रूषणमुदीर्यते ।
पंचकोलगुणंतत्तुविशेषाद्वह्निवर्द्धनम् ॥ ७ ॥

अर्थ-पीपल पीपालामूल चव्य सोंठ चीता यह पंचकोल कहलाता है यह कफ आनाह गुल्म शूल अरुचिको

दूर करता है और इसीमें काली मिरच मिलानेसे यह षडूषण कहलाता है पंचकोलसे इसम अग्निवर्द्धनका गुण अधिक ह ॥ ६ ॥ ७ ॥

अथ शुंठीयोगः ।

साभृष्टासैंधवोपेतात्रिदोषघ्न्यामतत्परम् ।
गुडेनार्शोविबंधघ्नीशोफवातविकारजित् ॥ ८ ॥
तक्रेणामंपाचयतिपयसारेचयत्यसुम् ॥ ९ ॥

अर्थ-भूनीहुई सेंधेके साथ सोंठका सेवन करे तो यह त्रिदोषको दूर करती है गुडके साथ सेवन करनेसे अर्शरोग विबंधको दूर करती तथा शोफ और वातविकार दूर करती है मट्ठेके साथ आमको पचाती और दूधसे रेचन करती है ॥ ८ ॥ ९ ॥

अथ चातुर्जातम् ।

त्रिगंधमेलात्वक्पत्रैश्चातुर्जातंसकेशरम
त्रिगंधंचचतुर्जातंरूक्षोष्णंलघुपित्तकृत् ॥
वर्ण्यंरुचिकरंतीक्ष्णंविषश्लेष्मामयापहम् ॥ १० ॥

अर्थ-इलायची दालचीनी तेजपात यह त्रिसुगंध कहलाताहै इसमें नागकेशर मिलनेसे चातुर्जात होता है त्रिसुगंध और चातुर्जात रूखा है उष्ण है हलका है पित्तकारक है वर्ण्य रुचिकारक तीक्ष्ण विष श्लेष्मा रोगका दूर करनेवाला है ॥ १० ॥

अथ पंचक्षीरीवृक्षाः ।

न्यग्रोधोदुंबराश्वत्थपारिसप्लक्षपादपाः ।
पंचैतेक्षीरिणःप्रोक्तास्तेषांत्वक्पंचवल्कलम् ॥ ११ ॥

अर्थ-बड, गूलर, पीपल, पारसपीपल, पाखर यह पांच वृक्ष क्षीरी कहातेहैं इनकी छाल पंचवल्कल कहलाती है ॥ ११ ॥

केचित्तुपारिसस्थानेशिरीषंवेतसंपरे।
त्वक्पंचकंहिमंग्राहियोनिदोषव्रणापहम्॥ १२ ॥

अर्थ-कोई पारिसके स्थानमें शिरस कोई वेतको कहते हैं इन पांचोंकी छाल ठंडी, ग्राही और योनिदोष तथा व्रणको दूर करती है ॥ १२ ॥

अथ दशमूली।

शालिपर्णीपृश्निपर्णीबृहतीद्वयगोक्षुरैः।
बिल्वाग्निमंथश्योनाकपाटलाकाश्मरीयुतैः।
दशमूलमिदंख्यातंक्वथितंतज्जलंपिबेत्॥ १३ ॥

अर्थ-शालिपर्णी पृश्निपर्णी अर्थात् शरिवन, पिठवन, छोटी कटेरी, बडी कटेरी, गोखरू, बेल, अरणी, सोनापाठा, पाढल, कंभारी यह दशमूल कहाता है, क्वाथ करके इनका जल पिया जाता है ॥ १३ ॥

अथ पंचलवणम्।

सिन्धुसौवर्चलंचैवविडंसामुद्रिकंगडम्
एकंद्वित्रिचतुष्पंचलवणानिक्रमाद्विदुः॥ १४ ॥

अर्थ-सैंधानोंन, विरियासोंचरलोन, बिडलोन, समुद्रलोन, कालानोंन क्रमसे एक, दो, तीन, चार, पांच लवण तक जानना ॥ १४ ॥

अथ क्षारौ।

स्वर्जिकायावशूकश्चक्षारयुग्ममुदाहृतम्॥ १५ ॥

अर्थ-सज्जीखार, जवाखार यह दो खार हैं ॥ १५ ॥

अथ युक्तायुक्तकथनम्।

नवान्येवहियोज्यानिद्रव्याण्यखिलकर्मसु।
विनाविडंगकृष्णाभ्यांगुडधान्याज्यमाक्षिकैः॥ १६॥

